भुवनेश्वरी समझ न सकनेके कारण शंकित चेहरेसे उसकी तरफ देखने लगी।

शेखरने कहा, " तुम अपने इस लड़केके बहुतसे कसूर माफ करती आई हो, इस कसूरको भी माफ करना होगा मा, सचमुच ही मैं यह व्याह न कर सकूँगा।"

पुत्रकी बात और चेहरेका भाव देखकर भुवनेश्वरी सचमुच ही उद्विग्न हो उठीं, पर उस भावको दबाकर बोलीं, " अच्छा, अच्छा, मत करना। अभी जा तू यहाँसे, मुझे परेशान मत कर शेखर,—मुझे बहुत काम करना है !"

शेखर और एक बार हँसनेका व्यर्थ प्रयास करके सूखे स्वरमें बोल उठा, " नहीं मा, सच्ची कहता हूँ तुमसे, यह व्याह नहीं हो सकेगा।"

" क्यों, यह क्या बच्चोंका खेल है ?"

" खेल नहीं है, इसीसे तो कहता हूँ मा।"

भुवनेश्वरी अबकी बार अत्यन्त भयभीत हो उठीं, और गुस्सेसे बोलीं, " क्या हुआ है, मुझे समझाकर बता, क्या बात है ? यह सब गड़बड़ीकी बातें मुझे अच्छी नहीं लगतीं।"

शेखरने मृदु-कंठसे कहा, " और किसी दिन सुनना मा, और किसी दिन बताऊँगा।"

"और किसी दिन बतायेगा !" उन्होंने कपड़ोंकी थाक एक तरफ हटाते हुए कहा, " तो आज ही मुझे काशी भेज दे, ऐसी गृहस्थीमें मैं एक रात भी नहीं बिताना चाहती।"

शेखर नीचेको सिर झुकाये बैठा रहा। भुवनेश्वरी और भी अस्थिर होकर कहने लगीं, " ललिता भी मेरे साथ जाना चाहती है, देखूँ, इसके लिए अगर कोई बन्दोबस्त कर सकी—"

अबकी बार शेखर सिर उठाकर हँस दिया, बोला, "तुम साथ ले जाओगी, फिर उसका बन्दोबस्त और किसके साथ करोगी मा ? तुम्हारी आज्ञासे बड़ी बात उसके लिए और क्या है ?"

लड़केके चेहरेपर हँसी देखकर मा कुछ मन ही मन आशान्वित हुईं, ललिताकी तरफ देखकर बोलीं, " सुन ली बेटी, इसकी बात सुन ली ? यह समझता है कि मैं चाहूँ तो, तुम्हें जहाँ खुशी, ले जा सकती हूँ।—इसकी मामीसे नहीं पूछना पड़ेगा ?"

ललिताने कोई जवाब नहीं दिया। शेखरकी बातचीतके ढंगसे वह मन ही मन अत्यन्त सकुचित हुई जा रही थी।

शेखरने आखिर कह ही डाला, "उनसे कहना चाहो, तो कह दो, तुम्हारी इच्छा। मगर, तुम जो कहोगी, वही होगा, मा,—यह मैं भी समझता हूँ और जिसे ले जाना चाहती हो, वह भी जानती है। यह तुम्हारी पतोहू है, मा!" यह कहनेके बाद ही शेखरने सिर झुका लिया।

भुवनेश्वरी मारे आश्चर्यके दंग रह गई। माके सामने सन्तानका यह कैसा परिहास! एकटक उसकी तरफ देखकर माने कहा, "क्या कहा? यह कौन है मेरी?"

शेखर मुँह न उठा सका, परन्तु जवाब दिया। धीरेसे बोला, "कह तो दिया मा। आज नहीं, चार सालसे भी ज्यादा हो गया, तुम सचमुच ही उसकी मा (सास) हो। मुझसे अब कहा नहीं जाता मा, उसीसे पूछो, वही बतायेगी।" कहकर ज्यों ही उसने ललिताकी तरफ देखा, त्यों ही देखा कि ललिता गलेमें आँचल डालकर माको प्रणाम करनेकी तैयारी कर रही है। वह उठकर उसके बगलमें आ खड़ा हुआ, और दोनोंने एक साथ माके चरणोंमे सिर रखकर प्रणाम किया, इसके बाद शेखर चुपचाप धीरेसे बाहर चला गया।

भुवनेश्वरीकी दोनो आँखोसे आनन्दाश्रु झरने लगे। वे ललिताको सचमुच ही बहुत ज़्यादा प्यार करती थी। सदूक खोलकर अपने सबके सब गहने निकालकर उन्होने उसे पहनाते हुए धीरे धीरे एक एक करके सब बाते जान ली। सब सुन सुनाकर उन्होने कहा, "इसीसे शायद गिरीनका ब्याह कालीके साथ हुआ था?"

ललिताने कहा, "हाँ मा, इसीसे। गिरीन बाबू जैसे आदमी दुनियामें और हैं या नहीं, मालूम नहीं। मैंने उनसे समझाकर कहा, तो सुनते ही उन्होने विश्वास कर लिया कि सचमुच ही मेरा ब्याह हो चुका है। पति मुझे अँगीकार करे या न करें, यह उनकी इच्छा, पर वे हैं जरूर!"

भुवनेश्वरीने ललिताके माथेपर हाथ रखते हुए कहा, "जरूर है, बेटी! मैं आशीर्वाद देती हूँ, जन्म-जन्म दीर्घजीवी होकर रहे। जरा ठहरना बेटी, अविनाशको खबर दे आऊँ कि ब्याहकी दुलहिन बदल गई है।" इतना कहकर वे हँसती हुई बड़े लड़केके कमरेकी तरफ चली गईं।

